तीयभेद संभवै नहीं। और (अतोऽन्यदार्त्तम्) यह श्रुति आत्मातें भिन्न सर्व जगत्कूं कल्पित कहैहै । और कल्पितवस्तुकी अधिष्ठानतें भिन्न सत्ता होवै नहीं । यातें आत्माविषे विजातीयभेदभी संभवै नहीं। और ( निष्कलम्, निर्गुणम्, निष्क्रियम्, शांतम् ) यह श्रुति आत्माकूं निरवयव निर्गुण निष्क्रिय कहै है। यातें आत्माविषे स्वगतभेदभी संभवै नहीं॥ ३१ ॥

तहां शरीरविषे स्थित हुआभी यह आत्मादेव आप असंग होणेतैं तिस शरीरके कर्मोंकरिकै लिपायमान होवा नहीं यह अर्थ पूर्वश्लोकविषे कथन कऱ्या । अब श्रीभगवान् तिस पूर्वउक्त अर्थविषे दृष्टांतकूं कथन करैं हैं-

**यथा सर्वगतं सौक्ष्म्यादाकाशं नोपलिप्यते ॥**
**सर्वत्रावस्थितो देहे तथात्मा नोपलिप्यते ॥३२॥**

( पदच्छेदः ) यथा। सर्वगतम् । सौक्ष्म्यात् । आकाशम् । न। उपलिप्यते । सर्वत्र । अवस्थितः । देहे । तथा । आत्मा । न। उपलिप्यते ॥ ३२ ॥

( पदार्थः ) हे अर्जुन ! जैसे सर्वत्र व्यापकभी आकाश असंगस्वभाववाला होणेतैं नहीं लिपायमान होवै है तैसे सर्व देहोंविषे स्थितहुआभी यह आत्मादेव असंगस्वभाववाला होणेतैं नहीं लिपायमान होवैहै ॥ ३२ ॥

भा० टी०-हे अर्जुन ! जैसे घटमठतैं आदिलैके जितनेक दुष्ट तथा अदुष्ट मूर्त द्रव्य हैं तिन सर्व द्रव्योंविषे अंतर तथा बाह्य व्याप्यकरिकै वर्त्तमान हुआभी यह आकाश सूक्ष्म होणेतैं अर्थात् असंगस्वभाववाला होणेतैं तिन मूर्त्तद्रव्योंके सुगंध,दुर्गंध, वर्षा, आतप, अग्नि, धूम, रज, पंक इत्यादिक गुणदोषोंकरिकै लिपायमान होता नहीं। तैसे देव, मनुष्य, पशु इत्यादिक उच्च नीच सर्व देहोंविषे अंतर बाह्य सर्वत्र व्याप्यकरिकै स्थित हुआभी यह आत्मादेव असंग स्वभाववाला होणेतैं तिन देहादिकृत शुभ अशुभ कर्मोंकरिकै लिपायमान होता नहीं । तहां श्रुति-( असंगो न हि सज्जते ) अर्थ यह-यह आत्मादेव असंग होणेतैं किसीभी वस्तुके साथि संबंधकूं प्राप्त होवै नहीं ॥ ३२ ॥

किंवा इस आत्मादेवविषे केवल असंगतारूप हेतुतैं ही अलेपता नहीं है किंतु प्रकाशकत्वरूप हेतुतैंभी इस आत्मादेवविषे सा अलेपता है। इस अर्थकूं अब श्रीभगवान् दृष्टांतकरिकै कथन करैहैं-

**यथा प्रकाशयत्येकः कृत्स्नं लोकमिमं रविः ॥**
**क्षेत्रं क्षेत्री तथा कृत्स्नं प्रकाशयति भारत ॥ ३३ ॥**

( पदच्छेदः ) यथा । प्रकाशयति । एकः । कृत्स्नम् । लोकम् । इमम् । रविः । क्षेत्रम् । क्षेत्री । तथा । कृत्स्नम् । प्रकाशयति । भारत ॥ ३३ ॥

( पदार्थः ) हे अर्जुन ! जैसे एकही सूर्य इस सर्व लोककूं प्रकाश करैहै तेसे क्षेत्रज्ञनामा आत्मा इस सर्व क्षेत्रकूं प्रकाश करैहै ॥ ३३ ॥

भा०टी०—हे अर्जुन ! जैसे एकही सूर्य इस रूपवान् देहादिक सर्व वस्तुवोंकूं प्रकाश करै है परंतु तिन प्रकाश्यरूप देहादिक वस्तुवोंके धर्मोंकारिकै सो सूर्य लिपायमान होता नहीं । तथा तिन प्रकाशरूप देहादिक वस्तुवोंके भेदकारिकै सो सूर्य भेदकूंभी प्राप्त होता नहीं । तैसे सो एक ही क्षेत्रज्ञ आत्मा पूर्वउक्त सर्व क्षेत्रकूं प्रकाश करै है । इस कारणतैंही सो क्षेत्रज्ञ आत्मा तिस प्रकाश्यरूप क्षेत्रके धर्मों कारिकै लिपायमान होवै नहीं । तथा तिस प्रकाश्यरूप क्षेत्रके भेदकारिकै सो क्षेत्रज्ञ आत्मा भेदकूं प्राप्त होवै नहीं । इतने कहणेकारिकै श्रीभगवान्नैं यह अनुमान सूचन कऱ्या । क्षेत्रज्ञ आत्मा क्षेत्रके धर्मोंकारिकै लिपायमान होवै नहीं । तथा ता क्षेत्रज्ञके भेदकारिकै भेदकूं प्राप्त होवै नहीं तिस क्षेत्रका प्रकाश होणेतैं । जो जिस वस्तुका प्रकाशक होवैहै सो तिस प्रकाश्य वस्तुके धर्मोंकारिकै लिपायमान होवै नहीं । तथा तिस प्रकाश्य वस्तुभेदकारिकैभी भेदकूं प्राप्त होवै नहीं जैसे सूर्य है इति । किंवा क्षेत्रज्ञ आत्मा क्षेत्रके धर्मोंकारिकै लिपायमान नहीं होवै है यह वार्त्ता केवल अनुमान प्रमाणकारिकै ही सिद्ध नहीं है किंतु साक्षात् श्रुति भगवतीभी इस अर्थकूं कथन करै है । तहां श्रुति—( सूर्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षुर्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्यदोषैः । एकस्तथा सर्वभूतांतरात्मा न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः॥) अर्थ यह—जैसे सर्वलोकका चक्षुरूप सूर्य चक्षुके विषयरूप बाह्यपदार्थोंके दोषोंकारिकै लिपायमान होवै नहीं तैसे सर्व पदार्थोंका प्रकाश करणेहारा तथा देहादिक संघाततैं भिन्न ऐसा जो सर्वभूतोंका अंतर आत्मा है सो एक अद्वितीय आत्माभी प्रकाश्यरूप देहादिकोंके दुःखोंकारिकै लिपायमान होवै नहीं ३३॥

अब श्रीभगवान् इस त्रयोदश अध्यायके अर्थका फलसहित उपसंहार करैहैं—

क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोरेवमंतरं ज्ञानचक्षुषा ॥
भूतप्रकृतिमोक्षं च ये विदुर्यांति ते परम् ॥ ३४ ॥

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे क्षेत्रक्षेत्रज्ञनिर्देशयोगो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

( पदच्छेदः ) क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोः । एवम् । अंतरम् । ज्ञानचक्षुषा । भूतप्रकृतिमोक्षम् । च । ये । विदुः । यांति । ते । परम् ॥ ३४ ॥

( पदार्थः ) हे अर्जुन ! जे पुरुष क्षेत्रक्षेत्रज्ञदोनोंके विलक्षणताकूं पूर्वउक्तप्रकारतैं ज्ञानरूपचक्षुकरिकै जानतेहैं तथा भूतोंके कारणरूप मायाके अत्यंताभावकूं जानते हैं ते अधिकारीपुरुष कैवल्यमुक्तिकूं प्राप्त होवैं हैं ॥ ३४ ॥

भा० टी०—हे अर्जुन ! पूर्व कथन कऱ्या जो क्षेत्र है तथा क्षेत्रज्ञ है तिन दोनोंके विलक्षणताकूं जे पुरुष ज्ञानरूप चक्षुकरिकै जानते हैं अर्थात् यह क्षेत्र तौ जड है तथा कर्त्ता है तथा विकारी है तथा परिच्छन्न है । और यह क्षेत्रज्ञ आत्मा तौ चेतन है तथा अकर्त्ता है तथा अविकारी है तथा अपरिच्छिन्न है । इस प्रकारकी दोनोंकी विलक्षणताकूं जे अधिकारी पुरुष गुरुशास्त्रके उपदेशजन्य आत्मज्ञानरूप चक्षुकरिकै जानते हैं । तथा जे अधिकारी पुरुष भूतप्रकृतिके मोक्षकूं जानते हैं । तहां आकाशादिक सर्व भूतोंका कारणरूप जा माया, अविद्या, अज्ञान इत्यादिक नामोंवाली परमेश्वरकी शक्ति है जिस मायाशक्तिकूं ( मायां तु प्रकृतिं विद्यात् ) इत्यादिक श्रुतियां कथन करै हैं । ता मायाशक्तिका नाम भूतप्रकृति है । ता भूतप्रकृतिकी जा मैं ब्रह्मरूप हूं याप्रकारकी परमार्थभूत आत्मविद्याकरिकै आत्यंतिक निवृत्ति है ताका नाम भूतप्रकृतिमोक्ष है । ऐसे भूतप्रकृतिमोक्षकूंभी जे अधिकारी पुरुष तिस ज्ञानरूप चक्षुकरिकै जानतेहैं ते अधिकारी जनही परमार्थ आत्मवस्तुस्वरूप कैवल्यमुक्तिकूं प्राप्त होवैंहैं । ऐसी कैवल्यमुक्तिकूं प्राप्त होइकै ते अधिकारी जन पुनः देहकूं ग्रहण करैं नहीं । यातैं यह अर्थ सिद्ध भया । जो पुरुष पूर्वउक्त अमानित्वादिक साधनोंकरिकै संपन्न है तथा पूर्वउक्त क्षेत्रक्षेत्रज्ञ दोनोंके विलक्षणता ज्ञानवाला है तिस अधिकारी पुरुषकूंही सर्व अनर्थोंकी निवृत्ति करिकै परम पुरुषार्थकी प्राप्ति

